का समावेश और रस का सन्निवेश कर कवि ने लोकोत्तर चमत्कार प्रकट किया है। संक्षेप में हम कह सकते हैं कि किसी कवि का यश उनकी रचनाओं के परिमाण से न होकर उसके गुणों से देखा जा सकता है, बिहारी की रचना इस बात का ज्वलंत उदाहरण है। किसी की निम्न उक्ति उनके दोहों के लिए बिलकुल उपयुक्त बैठती है—

सतसैया के दोहरे, ज्यों नावक के तीर।
देखत में छोरे लगैं, घाव करैं गम्भीर॥

और भी कहा है—

ब्रज भाषा बरनी सबै, कविवर बुद्धि बिसाल।
सब की भूषन सतसई, रची बिहारीलाल॥

# दोहे

## सार और आलोचना

आपकी कविता शृंगार का पुट लिये हुए कृष्ण के प्रति अगाध प्रेम की प्रकाशिका है। सम्पत्ति के बढ़ने से मनुष्य का मन भी बढ़ता जाता है। सम्पत्ति के घट जाने से मनुष्य का मन भी छोटा होता चला जाता है इत्यादि भावनाओं ने संसार का सजग चित्र खींच दिखलाया है। रत्न की परीक्षा जौहरी ही कर सकता हैं, इस भाव को "चले जाइ, ह्याँ को करै" इत्यादि कविता में खूब समझाया गया है।

आप शृंगार रस के अद्वितीय कवि होते हुए अन्य रसों के चित्रण में भी सिद्धहस्त कहलाये। "चिरजीवौ जोरी जुरै" में राधा को बैल की बहन और कृष्ण को बैल का भाई बतला कर कितनी स्वभाव समता का चित्रण किया है। आपकी प्रतिभा सर्वतोमुखी है। बिहारी के पाण्डित्य की छाप हिन्दी-साहित्य में सदा अमर रहेगी, इनकी केवल एक ही कृति 'बिहारी-सतसई' ने इसका दिग्दर्शन करा दिया है।

चिर जीवौ जोरी जुरै, क्यौं न सनेह गँभीर।
को घटिहै वृषभानुजा, वे हलधर के बीर ॥१॥

**शब्दार्थ**—**वृषभानुजा**=वृषभानु की पुत्री राधिका और वृषभ-बैल की अनुजा बहिन गौ। **हलधर**=हल को चलाने वाला बैल और हल शस्त्र को चलाने वाले बलदेव। **बीर**=भाई। **घटि**=कम। **गँभीर**=गहरा।

**भावार्थ**—महाकवि बिहारीलाल जी कहते हैं कि—यह जोड़ी (राधा-कृष्ण की) चिरकाल तक बनी रहे। इनका गम्भीर प्रेम भला क्यों न चिरस्थायी होगा ? अवश्य होना ही चाहिए। इनमें भला कौन कम है ? कोई भी नहीं। क्योंकि राधिका तो वृषभानुजा ( वृषभानु की पुत्री या

बैल की बहिन गौ ) है और इधर श्रीकृष्ण भी हलधर के वीर (बलदेव के अथवा बैल के भाई) हैं।

ज्यों ह्वै हौं, त्यों होऊँगो, हौं हरि, अपनी चाल।
हठु न करौ अति कठिनु है, मौ तारिबौ गोपाल ॥२॥

**शब्दार्थ**—हठु=हठ। कठिनु=कठिन। तारिबौ=उद्धार। ह्वै-हौं=होऊँ या हूँ।

**भावार्थ**—हे भगवन्! मैं जैसा हूँ वैसा ही रहूँगा। हे गोपाल! मेरा उद्धार करना बड़ा कठिन है, अतः मेरे उद्धार के लिए आप अधिक हठ न करें। क्योंकि लाख प्रयत्न करने पर भी मेरी बुरी आदतें छूटेंगी नहीं और आप मेरा उद्धार नहीं कर सकेंगे।

अपने अपने मत लगै, बादि मचावत सोरु।
ज्यों ज्यों सबकौं सेइबौं, एकै नन्दकिसोरु ॥३॥

**शब्दार्थ**—मत लगै=मतों के लिए। बादि=व्यर्थ। सोरु=शोर। नन्दकिसोरु=कृष्ण भगवान्। सेइबों=सेवा की जाती है।

**भावार्थ**—सब लोग अपने-अपने मत का प्रचार करने के लिए व्यर्थ ही में शोर मचाते हैं। वास्तविक दृष्टि से देखा जाय तो सभी लोग किसी न किसी प्रकार उस एक नन्दकिशोर ( श्रीकृष्ण जी ) परब्रह्म ही की उपासना करते हैं। भाव यह है कि कोई शिव, कोई विष्णु, कोई देवी, कोई गणेश आदि अपने-अपने इष्टदेवों की उपासना करते हैं, पर इन सब रूपों में वे एक परब्रह्म श्रीकृष्ण ही की पूजा कर रहे हैं।

तो, बलियै भलियै बनी, नागर नन्दकिसोर।
जो तुम नीकै कै लख्यो, मौ करनी की ओर ॥४॥

**शब्दार्थ**—बलियै=बलिहारी। भलियै बनी=भला हो, उद्धार

हो सके। नीकैं कै=अच्छी प्रकार। लख्यो=देखो। करनी=करतूत।

भावार्थ—हे नागर—चतुर नन्दकिशोर! यदि आप मेरी करतूतों की ओर भी उदारतापूर्वक देखें तो मेरा भला हो सकता है। अर्थात् मेरे कर्म तो अच्छे नहीं हैं कि मेरा कल्याण हो सके पर यदि आप मेरे कर्मों का विचार न करके मेरे प्रति उदारता दिखायें तो भले ही मेरा उद्धार हो सकता है। इसलिए आप मेरे दुर्गुणों का ध्यान न कर मेरा उद्धार कर दीजिए।

मेरी भवबाधा हरौ, राधा नागरि सोइ।
जा तन की झाँईं परै, स्यामु हरित-दुति होइ ॥५॥

शब्दार्थ—भवबाधा=सांसारिक दुःख। हरौ=दूर करो। नागरि=चतुर। सोइ=वह। स्यामु=श्रीकृष्ण या दुःख, पाप। हरित दुति=हरी कान्ति वाला; हरी-भरी प्रसन्न कान्ति वाला, नष्ट हुई कान्ति वाला। झाँईं=परछाईं। तन=शरीर। परै=पड़ते ही।

भावार्थ—जिसके शरीर की झलक पड़ते ही श्याम श्रीकृष्ण हरित कान्ति वाले हो जाते हैं वह चतुर राधिका मेरे सांसारिक दुःखों को दूर करे। यहाँ पर 'स्यामु' व 'हरित-दुति' शब्द श्लिष्ट और अत्यन्त मार्मिक रहस्य से भरे हुए हैं। इनके निम्न चार अर्थ प्रसिद्ध हैं:—

(१) कृष्ण हरे रंग की कान्ति वाले हो जाते हैं। तप्त सुवर्णाभगौर (पीत) राधा की कान्ति की झलक पड़ते ही श्रीकृष्ण की श्याम नील कान्ति का हरा हो जाना अत्यन्त स्वाभाविक है। क्योंकि पीले और नीले के संयोग से ही हरा रंग बनता है।

(२) कृष्ण हरित अर्थात् हरी-भरी प्रसन्न कान्ति वाले हो जाते हैं—राधा की झलक पड़ते ही प्रभु प्रसन्नता से नाच उठते है।

(३) राधा के सौन्दर्य की कान्ति के समक्ष अनन्त सौंदर्यशाली श्रीकृष्ण की छटा भी हरित—अपहृत अर्थात् नष्ट सी हो जाती है—

राधिका के सौन्दर्य के सामने श्रीकृष्ण की सुन्दरता भी तुच्छ प्रतीत होती है।

(४) स्यामु, अघ, पाप, दुःख (पाप और दुःखों को काला कहा जाता है) नष्ट हो जाते हैं। अर्थात् राधा के दर्शन मात्र से भक्तों के सब पाप और दुःख नष्ट हो जाते हैं।

उपर्युक्त चारों अर्थों से यह ध्वनि निकलती है कि जो राधा अनन्त कोटि ब्रह्मांड के नायक श्रीकृष्ण को भी प्रसन्न कर सकती है या उनका भी रंग बदल सकती है या उनकी शोभा अथवा महिमा भी जिनके सामने तुच्छ प्रतीत होती है—वह उनसे भी बढ़कर है, वह राधिका मेरे सांसारिक दुःख को अवश्य दूर कर सकती है, उसे मेरे उद्धार करने में देर या श्रम ही क्या लगेगा!

या अनुरागी चित्त की, गति समझै नहिं कोय।
ज्यौं ज्यौं बूड़ै स्याम रँग, त्यौं त्यौं उज्जलु होय ॥६॥

शब्दार्थ—अनुरागी=प्रेमी। गति=दशा, अवस्था। बूड़ै=डूबता। उज्जलु=उज्ज्वल। स्याम=काला।

भावार्थ—इस कृष्ण के प्रेम में लीन चित्त की गति को कोई समझ नहीं सकता, क्योंकि यह ज्यों-ज्यों श्याम के रंग में डूबता है त्यों-त्यों काले होने के स्थान पर उज्ज्वल होता जाता है। यही इसकी समझ में न आने वाली बात है कि श्याम रंग में डूब कर श्याम होने के स्थान पर उज्ज्वल होता है। श्याम का अर्थ कृष्ण करने से इस विरोध का परिहार हो जाता है। श्रीकृष्ण के प्रेम में रंगे मन का निर्मल होना स्वाभाविक ही है।

मोहन मूरति स्याम की, अति अद्भुत गति जोइ।
बसतु सुचित अंतर तऊ, प्रतिबिम्बित जग होइ ॥७॥

शब्दार्थ—मोहन मूरति=मोहिनी मूर्ति। अति=बड़ी। अद्भुत=आश्चर्यजनक। सुचित=शुद्ध हृदय। प्रतिबिम्बित=झलकता हुआ।

भावार्थ—कृष्ण की मन को मोहित कर देने वाली मूर्ति की गति ड़ी अद्भुत है, क्योंकि वह रहती तो शुद्ध हृदय के अन्दर है, फिर भी ह वाहर सारे संसार में प्रतिबिम्बित-सी दिखाई देती है। भाव यह कि गवान् भक्तों के हृदय में रहते हुए भी सृष्टि के कण-कण में समाये

कोऊ कोटिक संग्रहौ, कोऊ लाख हजार।
मो संपति जदुपति सदा, विपति विदारनहार ।।८।।

शब्दार्थ—संग्रहौ=संग्रह करे। कोटिक=करोड़ों। यदुपति=ीकृष्ण। बिपति-बिदारनहार=दुःखों को दूर करने वाले।

भावार्थ—कवि कहता है कि कोई करोड़ों रुपयों का संग्रह करे और हज़ारों-लाखों का, किन्तु मेरी सम्पत्ति तो विपत्ति को नष्ट करने वाले ीकृष्ण ही हैं। इसलिए मुझे किसी दूसरे धन की आवश्यकता नहीं।

कीजै चित सोई तरे, जिहिं पतितनु के साथ।
मेरे गुन-औगुन-गननु, गनो न गोपीनाथ ।।९।।

शब्दार्थ—पतितनु=पापियों। गुन—गुण। औगुन=अवगुण। ननु=समूह। गनो=समझो। गोपीनाथ=श्रीकृष्ण।

भावार्थ—हे भगवन्! अपने हृदय में मेरे प्रति ऐसा ही विचार ीजिए कि जैसा विचार और पापियों का उद्धार करते समय किया था। गोपीनाथ! मेरे गुण और अवगुणों के समूह की ओर ध्यान न दीजिए अब मेरा उद्धार कर दीजिए। भाव यह कि जिस प्रकार आपने दूसरे ापियों के गुण-दोषों की ओर ध्यान दिये बिना उनका उद्धार कर दिया उसी प्रकार मेरा भी कर दीजिए।

हरि, कीजति बिनती यहै, तुमसों बार हजार।
जिहिं-तिहिं भाँति डर्यौ रह्यौ, पर्यौ रहौं दरबार ।।१०।।

**शब्दार्थ**—**बिनती**=प्रार्थना। **कीजति**=की जाती है। **परचौ रहौं**=पड़ा रहूँ।

**भावार्थ**—हे भगवन्! मैं तुम से हज़ार बार प्रार्थना करता हूँ कि मुझे जिस किसी तरह अपने द्वार पर पड़ा रहने दो। मैं आप से और कुछ नहीं चाहता, केवल इतना ही चाहता हूँ कि आप मुझे अपने द्वार पर अपनी शरण में ले लीजिए।

**जपमाला छापा तिलक, सरै न एकौ काम।**
**मन काँचो नाचै वृथा, साँचै राँचै राम॥११॥**

**शब्दार्थ**—**सरै**=बनेगा। **काँचो**=कच्चा। **वृथा**=व्यर्थ। **साँचै**=सच्चा। **राँचै**=प्रसन्न।

**भावार्थ**—जप, माला, छापा, तिलक आदि धर्म के बाह्याडम्बरों से कुछ काम न चलेगा, जब तक मन कच्चा है तब तक यह सभी व्यर्थ है। भगवान् तो सचाई से प्रसन्न होते हैं, बाहरी दिखावों से कुछ लाभ नहीं होगा। अतः बाहरी दिखावे को छोड़ कर मन को पवित्र करना चाहिए।

**जगतु जनातौ जिहिं सकलु, सो हरि जान्यौ नाहिं।**
**ज्यों आँखिन सबु देखियै, आँख न देखी जाहिं॥१२॥**

**शब्दार्थ**—**जिहिं**=जिसने। **जनायौ**=उत्पन्न किया। **सकलु**=सम्पूर्ण, सारा।

**भावार्थ**—जिस प्रभु ने सारे संसार को बनाया है, मनुष्य उसे ठीक उसी प्रकार नहीं जान पाता, जैसे—जो आँखें सारे संसार को देखती हैं, मनुष्य अपनी उन आँखों को स्वयं नहीं देख सकता। भाव यह कि संसार का निर्माता वह प्रभु सर्वव्यापक होता हुआ भी स्थूल आँखों से दिखाई नहीं दे सकता।

दीरघ साँस न लेहि दुख, सुख साइहिं न भूलि।
दई दई क्यों करत है, दई दई सु कबूलि ॥१३॥

शब्दार्थ—दीरघ=लम्बे। साईंहि=प्रभु को। दई दई=दैव दैव, भाग्य भाग्य, हे भगवान्। कबूलि=स्वीकार कर ले।

भावार्थ—हे मनुष्य, तू दुःख में लम्बी-लम्बी आहें मत भर और सुख में अपने प्रभु को मत भूल जा। तू दैव-दैव अथवा भाग्य-भाग्य या 'हे भगवान्, हे भगवान्' क्यों पुकारता है, भगवान् ने जो दे दिया उसे ही स्वीकार कर अर्थात् मनुष्य को प्रत्येक अवस्था में सन्तुष्ट रहना चाहिए। दुःख में घबराना नहीं चाहिए और सुख-सम्पत्ति के दिनों में अभिमान में भगवान् को भूलना नहीं चाहिए।

बंधु भए का दीन के, को तारयौ रघुराइ!
तूठे तूठे फिरत हौ, झूठे बिरद कहाइ ॥१४॥

शब्दार्थ—दीन=गरीब। तारयौ=उद्धार किया। तूठे=प्रसन्न। बिरद=यश, उपाधि।

भावार्थ—हे प्रभो! आज तक आप किस गरीब के हितैषी या बन्धु हुए और आपने किसका उद्धार किया है। आप 'पतितपावन' की झूठी ही उपाधि प्राप्त कर अपने आप फूले फिरते हैं। वास्तव में आपने किसी भी पतित को पावन नहीं बनाया है। (मैं तो आप को तब पतितपावन समझूँ जब आप मेरा उद्धार कर दें। यह भक्त की भगवान् के प्रति व्यंग्योक्ति है।)

कब कौ टेरतु दीन रट, होत न स्याम सहाइ।
तुमहूँ लागी जगत-गुरु, जग-नाइक, जग-बाइ ॥१५॥

शब्दार्थ—टेरतु=पुकारता हूँ। सहाइ=सहायक। जगत-गुरु=जगत् के गुरु। जग-बाई=जगत् की—दुनिया की हवा।

**भावार्थ**—कवि अपने उद्धार के लिए प्रभु से प्रार्थना करता हुआ कहता है कि हे भगवन् ! मैं न जाने कब से दीन बन कर आप को पुकार रहा हूँ। पर आप मेरी सहायता नहीं करते। हे जगत् के नायक, जगत् के गुरु ! ऐसा प्रतीत होता है कि आप को भी आजकल संसार की हवा लग गई है। 'दुनिया की हवा लगना' मुहावरा है, जिसका अर्थ चालाक हो जाना है ! भाव यह है कि भगवान् भी पहले भोले-भाले थे जो भक्तों का तत्काल उद्धार कर देते थे, पर अब चालाक हो गये दीखते हैं, जो इतनी देर लगा रहे हैं।

**सीस मुकुट, कटि काछनी, कर मुरली, उर माल।**
**इहि बानक मो मन सदा, बसौ बिहारी लाल ॥१६॥**

**शब्दार्थ**—**सीस**=सिर। **कटि**=कमर। **काछनी**=कछनी। **कर**=हाथ। **उर**=हृदय। **माल**=माला। **बानक**=वेश। **बसौ**=रहो।

**भावार्थ**—सिर पर मोर मुकुट, कमर में कछनी, हाथ में बंशी तथा हृदय पर माला धारण किये हुए भगवान् श्रीकृष्ण सदा मेरे मन में निवास करें।

**भजन कह्यौ तातें भज्यौ, भज्यौ न एकौ बार।**
**दूरि भजन जातें कह्यौ, सो तैं भज्यौ, गँवार ॥१७॥**

**शब्दार्थ**—**भजन**=भजन करने के लिये। **कह्यो**=कहा। **तातैं**=उससे। **भज्यौ**=भागा। **भज्यौ**=भजन किया।

**भावार्थ**—हे मूर्ख ! तुझे जिस (प्रभु) का भजन करने के लिए कहा गया, तू उससे दूर भागता रहा, उसका तूने एक बार भी भजन नहीं किया, किन्तु जिन (विषय-वासनाओं) से तुझे दूर भागने के लिये कहा गया उनकी तूने उपासना की, उन्हीं में तू सदा लगा रहा।

**या भव-पारावार कौं, उलँघि पार को जाइ।**

**शब्दार्थ**—**भव-पारावार**=संसार रूपी समुद्र। **उलँघि**=लाँघ कर। **तिय-छवि**=स्त्री की सुन्दरता। **छाया-ग्राहिनी**=एक राक्षसी जो समुद्र के ऊपर उड़ते हुए जीवों की छाया को पकड़ कर निगल जाती थी। **ग्रहै**=ग्रस लेती है, पकड़ लेती है।

**भावार्थ**—इस संसार रूपी समुद्र को लाँघ कर भला कौन पार जा सकता है अर्थात् कोई भी नहीं जा सकता। क्योंकि स्त्री की सुन्दरता की झलकरूपी छाया-ग्राहिणी उसे बीच ही में आकर पकड़ लेती है और संसार रूपी समुद्र से पार नहीं होने देती।

**बसै बुराई जासु तन, ताही को सनमानु।**
**भलौ भलौ कहि छोड़ियै, खोटै ग्रह जपु दानु॥१९॥**

**शब्दार्थ**—**बसै**=रहती है। **तन**=शरीर। **सनमानु**=सम्मान। **खोटे**=बुरे। **जपु**=जाप।

**भावार्थ**—जिनके शरीर में दुष्टता रहती है अर्थात् जो लोग कुटिल और दुष्ट होते हैं, संसार में उन्हीं का मान होता है। सीधे-सादे सज्जनों को कोई पूछता भी नहीं। जैसे शनि आदि दुष्ट ग्रहों के लिए तो सब लोग दान-पुण्य करवाते हैं पर बृहस्पति आदि शुभ ग्रहों को कोई पूछता भी नहीं।

**को कहि सकै बड़ेनु सौं, लखै बड़ी यौं भूल।**
**दीने दई गुलाब की, इन डारनु ये फूल॥२०॥**

**शब्दार्थ**—**को**=कौन। **लखै**=देख कर। **दीने दई**=दे दिये।

**भावार्थ**—बड़े आदमियों की बड़ी भूल को देख कर भी उन्हें वह कौन बता सकता है। देखो भगवान् ने गुलाब की इन कटीली कठोर शाखाओं—टहनियों—पर इतने सुकोमल सुन्दर कुसुम लगा दिये—यह कितनी बड़ी भूल की किन्तु यह भला उनसे कौन बताये।

समै समै सुन्दर सबै, रूप कुरूप न कोइ।
मन की रुचि जेती जितै, तित तेती रुचि होइ ।।२१।।

शब्दार्थ—समै समै=समय समय पर। रुचि=इच्छा।

भावार्थ—संसार में कोई भी वस्तु सुन्दर या असुन्दर नहीं है। समय-समय पर सभी वस्तु सुन्दर या असुन्दर हो जाती हैं। बात यह है कि जिसके मन की जैसी भावना है अपनी-अपनी रुचि के अनुसार उसे कोई वस्तु सुन्दर तो कोई वस्तु असुन्दर प्रतीत होती है।

इहिं आस अटक्यौ रहतु, अलि गुलाब कै मूल।
ह्वैहैं फेरि बसंत ऋतु, इन डारन वे फूल ।।२२।।

शब्दार्थ—अटक्यौ रहतु=ठहरा हुआ है। अलि—भ्रमर। ह्वैहै=होंगे।

भावार्थ—भौंरा इसी आशा पर पतझड़ में भी गुलाब के पास में घूमता रहता है कि बसन्त ऋतु में इन्हीं काँटों वाली शाखाओं पर फिर वैसे ही कोमल सुन्दर फूल लगेंगे। भाव यह कि अच्छे सेवक विपत्ति में भी स्वामी का साथ इसीलिए नहीं छोड़ते कि कभी फिर भी अच्छे दिन आयेंगे।

नर की अरु नलनीर की, गति एकै करि जोइ।
जेतौ नीचौ ह्वै चलै, तेतौ ऊँचौ होइ ।।२३।।

शब्दार्थ—नीर=जल। जोइ=देखो। जेतौ=जितना। तेतौ=उतना। गति=अवस्था। ह्वै=होकर।

भावार्थ—इस सिद्धान्त को भली भांति समझ लो कि मनुष्य और नल के पानी की दशा एक जैसी होती है; क्योंकि ये दोनों जितने नीचे होकर चलते हैं ( मनुष्य जितना ही नम्र होता है और नल का पानी ऊँचे स्थान से जितना ही नीचे आता है ) ये दोनों उतना ही ऊँचा उठ जाते हैं।

कोटि जतन कोऊ करौ, परै न प्रकृतिहिं बीचु।
नल-बल जलु ऊँचै चढ़ै, अन्त नीच को नीचु ॥२४॥

**शब्दार्थ**—**कोटि**=करोड़ों। **जतन**=प्रयत्न। **प्रकृतिहिं**=प्रकृति में। **बीचु**=अन्तर। **नल-बल**=नल के ज़ोर से।

**भावार्थ**—कोई करोड़ों यत्न क्यों न करे किन्तु मनुष्य की प्रकृति में अन्तर नहीं पड़ता—उसका स्वभाव नहीं बदलता, जैसे कि पानी नल की सहायता से ऊपर चढ़ जाता है पर अन्त में नीचे का नीचे ही गिरता है।

गुनी गुनी सबकैं कहै, निगुनी गुनी न होतु।
सुन्यौ कहूँ तरु अरक तें, अरक समान उदोतु ॥२५॥

**शब्दार्थ**—**निगुनी**=निगु`ण। **तरु**=वृक्ष, पौधा। **अरक**=आक और सूर्य। **उदोतु**=प्रकाश।

**भावार्थ**—सब लोगों द्वारा किसी निगु`ण को गुणी नाम से पुकार देने पर भी वह वास्तव में गुणवान् नहीं हो सकता जैसे कि (अर्क सूर्य और आक के पौधे दोनों का नाम है) आक के पौधों को अर्क कह देने पर भी उसमें सूर्य के समान प्रकाश थोड़े ही हो सकता है।

मरतु प्यासा पिंजरा, सुआ समै कै फेर।
आदरु दै दै बोलियत, बाइसु बलि की बेर ॥२६॥

**शब्दार्थ**—**सुआ**=तोता। **समै कै फेर**=समय के बदल जाने पर। **बोलियत**=बुलाते हैं। **बाइसु**=वायस, कौआ। **बलि**=श्राद्ध में कौवे, कुत्ते व गाय को देने के लिए निकाले हुए भोजन को बलि कहते हैं। **बेर**=समय।

**भावार्थ**—समय के परिवर्तन के कारण तोता तो पिंजरे में पड़ा-पड़ा प्यासा मर रहा है, किन्तु श्राद्ध में बलि खिलाने के लिए कौवों को आदर-पूर्वक बुलाया जा रहा है। भाव यह है कि किसी-किसी समय ऐसी परिस्थिति

उत्पन्न होती है कि गुणवानों को तो कोई पूछता नहीं, वे तो दुःख में दिन बिताते हैं, पर निर्गुण और मूर्ख खूब मौज मनाते हैं।

दिन दस आदरु पाइकै, करि लै आपु बखानु।
जौ लगि काग! सराध पखु, तौ लगि तौ सनमानु ॥२७॥

शब्दार्थ—आदरु=आदर। काग=कौआ। जौ लगि=जब तक। सराध पखु=श्राद्धों का पक्ष, आश्विन शुक्ल पक्ष के १५ दिन।

भावार्थ—हे कौवे! तू केवल श्राद्धों के दिनों में दस दिन का आदर पाकर अपनी बड़ाई करवा ले किन्तु स्मरण रख कि श्राद्धपक्ष के बीत जाने पर फिर तुझे कोई नहीं पूछेगा। भाव यह कि मूर्खों का आदर सदा नहीं हो सकता। विद्वानों की सदा पूछ होती है पर मूर्खों की पूछ तो किसी विशेष अवसर पर ही होती है।

अति अगाधु, अति औथरौ, नदी कूप सरु बाइ।
सो ताकौं सागरु जहाँ, जाकी प्यास बुझाइ ॥२८॥

शब्दार्थ—अगाधु=गहरा। औथरौ=उथला। कूप=कूआँ। सर=तालाब। बाइ=बावड़ी। सागरु=समुद्र।

भावार्थ—यद्यपि बहुत से नदी, कुएँ, तालाब, बावड़ी आदि बड़े-बड़े गहरे और उथले पानी के स्थान हैं, पर जिसकी जहाँ प्यास बुझ जाय उसके लिए वही सागर है। भाव यह है कि संसार में भले ही एक से एक बढ़कर बड़े धनवान् क्यों न पड़े हों पर जिससे जिसकी आशा पूरी हो उसके लिए तो वही धनी है।

बढ़त बढ़त संपति-सलिलु, मन सरोजु बढ़ि जाइ।
घटत घटत फिरि ना घटै, बरु समूल कुम्हिलाइ ॥२९॥

शब्दार्थ—संपति=धन-दौलत। सलिलु=जल। सरोजु=कमल बरु=चाहे। समूल=जड़ से। कुम्हिलाइ=कुम्हला जाय।

भावार्थ—सम्पत्ति रूपी जल के बढ़ने पर मन रूपी कमल भी बढ़ जाता है, किन्तु उसके घटने पर मन रूपी कमल घटता नहीं चाहे जड़ से ही कुम्हला क्यों न जाय। धन के बढ़ने पर (यहाँ पुरुषों का) मन उदार हो जाता है।

स्वारथु, सुकृतु न, श्रम वृथा, देखि विहंग विचारि।
बाज पराए पानि परि, तू पच्छीनु न मारि ॥३०॥

शब्दार्थ—सुकृतु=पुण्य। श्रम=परिश्रम। विहंग=पक्षी। पानि=हाथ। पच्छीनु=पक्षी को।

भावार्थ—हे बाज, तू सोचकर देख कि इसमें न तो तेरा स्वार्थ है न पुण्य ही, अतः दूसरों के हाथ पर चढ़ कर तू पक्षियों को मत मार।

यहाँ पर अन्योक्ति के द्वारा किसी ऐसे व्यक्ति को—जो अपने ही भाइयों पर अत्याचार कर रहा है—उसे अत्याचार करने से रोका जा रहा है, और कहा जा रहा है कि हे भाई, तू दूसरों के इशारे पर अपने देश-वासियों को क्यों सता रहा है, ऐसा करने में न तो तुझे कुछ लाभ ही प्राप्त होगा और न धर्म ही।

कहै यहै श्रुति सम्रत्यौ, कहै सयाने लोग।
तीन दबावत निसकहिं, पातक, राजा, रोग ॥३१॥

शब्दार्थ—श्रुति=वेद। सम्रत्यौ=स्मृति ग्रन्थ (मनुस्मृति आदि)। सयाने=चतुर। निसक=निश्शक्त, कमज़ोर। पातक=पाप।

भावार्थ—यही वेद, शास्त्र और चतुर पुरुष भी कहते हैं कि पाप, राजा और रोग ये तीनों केवल निर्बल को दबाते हैं। भाव यह कि बलवान् को कोई कुछ नहीं कहता, कमज़ोर को सब सताते हैं।

जो सिर धरि महिमा मही, लहियति राजा राइ।
प्रगटत जड़ता अवनि पै, सु मुकुट पहिरत पाइ ॥३२॥

शब्दार्थ—अवनि=पृथ्वी, संसार। सु=शोभा।

भावार्थ—जिस मुकुट को सिर पर धारण कर बड़े-बड़े राजा राव संसार में शोभा प्राप्त करते हैं, उसी मुकुट को पावों में पहनकर मूर्ख अपनी मूर्खता ही प्रकट करता है। भाव यह है कि यदि किसी बड़े गुणवान् को कोई किसी छोटे काम पर लगा देवे या उसका अपमान करे तो उस बड़े आदमी की तो कुछ हानि नहीं, उल्टे उसका अपमान करने वाले की ही मूर्खता प्रकट होती है।

बड़े न हूजै गुननु बिनु, बिरद-बड़ाई पाइ।
कहत धतूरे सौं कनकु, गहनौ गढ़्यौ न जाइ॥३३॥

शब्दार्थ—हूजै=होवें। गुननु बिनु=योग्यता के बिना। बिरद=उपाधि, नाम का यश। बड़ाई=यश। कनकु=सोना।

भावार्थ—बिना गुण ( योग्यता ) के नाम का यश प्राप्त कर कोई बड़ा नहीं बन सकता, देखो धतूरे को भी कनक (सोना-अर्थवाला) कहते हैं, किन्तु उससे गहना नहीं बनाया जा सकता। भाव यह है कि केवल बड़ा नाम रख लेने से कोई बड़ा नहीं बन सकता, जैसे कि धतूरे ने अपना नाम तो 'कनक'—जो सोने का भी नाम है—रख लिया पर उससे सोने के समान गहने थोड़े ही बन सकते हैं!

घर घर डोलत दीन ह्वै, जनु जनु जाचत जाइ।
दियै लोभ चसमा चखनु, लघु पुनि बड़ौ लखाइ॥३४॥

शब्दार्थ—डोलत=भटकते। दीन ह्वै=ग़रीब बन कर। जनु जनु=प्रत्येक आदमी से। जाचत=माँगते हैं। चखन=नेत्र। चसमा=चश्मा। लघु=छोटा आदमी। पुनि=फिर। लखाइ=दिखाई देता है।

भावार्थ—यह लालची मनुष्य दीन बनकर घर-घर भटकते फिरते हैं और जिसको देखते हैं उसी से माँग बैठते हैं। बात तो यह है कि इन

लोगों ने अपने नेत्रों पर लोभ का चश्मा लगा रखा है, इसलिए इन्हें छोटे आदमी भी बड़े दिखाई दे रहे हैं।

तजि तीरथ हरि-राधिका-तन-दुति करि अनुरागु।
जिहिं ब्रज-केलि-निकुंज-मग, पग पग होत प्रयागु ॥३५॥

शब्दार्थ—तजि—छोड़कर। तन=शरीर। दुति=कान्ति। अनुरागु=प्रेम। केलि=क्रीड़ा, खेल। मग=मार्ग।

भावार्थ—महाकवि बिहारीलाल अपने मन को या भक्तों को कहते हैं कि दूसरे सभी तीर्थों में भटकना छोड़कर केवल उन राधा-कृष्ण के शरीर की कान्ति से प्रेम करो, जिनके कारण व्रज-भूमि के क्रीड़ा-कुंजों का पग-पग तीर्थराज प्रयाग बन जाता है। भाव यह है कि प्रयाग में श्वेत जल वाली गंगा, श्याम जल वाली यमुना और लाल रंग की अदृश्य सरस्वती ये तीन नदियाँ आकर मिलती हैं। व्रज के कुंजों के मार्गों में भी राधा की शुभ्र, कृष्ण की श्याम तथा उनके अनुराग की लाल कान्ति मिली रहती है, अतः वे भी तीर्थराज हैं। फिर तीर्थराज को छोड़कर अन्य तीर्थों में क्यों भटका जाय!

जिन दिन देखे वे कुसुम, गई सु बीति बहार।
अब, अलि रही गुलाब में, अपत कँटीली डार ॥३६॥

शब्दार्थ—कुसुम=फूल। अलि=भ्रमर। अपत=पत्तों से रहित। कँटीली=कांटों वाली।

भावार्थ—हे भ्रमर! तूने जिन बसन्त के दिनों में इन गुलाब की शाखाओं पर ये सुन्दर फूल देखे थे वे दिन बीत गये। अब तो इन शाखाओं पर पत्तों से रहित केवल काँटों-भरी शाखाएँ ही शेष रह गई हैं। भाव यह कि हे मन! सुसम्पत्ति से पूर्ण आनन्ददायक समय तो बीत गया है अब तो दुःख के दिन ही रह गये हैं।

कितो न गोकुल कुलवधू, किहिं न काहि सिख दीन।
कौने तजी न कुल गली, ह्वै मुरली-सुर-लीन ॥३७॥

शब्दार्थ—कितो=कितनी। किहिं=किसने। सिख=शिक्षा। कुल गली=कुल की मर्यादा। कौने=किसने। तजी=छोड़ी। सुर=स्वर, ध्वनि।

भावार्थ—गोकुल में कितनी कुल-वधुएँ नहीं हैं और किसने किसको शिक्षा नहीं दी अर्थात् सभी को सभी शिक्षा देती रहीं (कि उस कृष्ण के कपट-जाल में मत फँस जाना) किन्तु ऐसी कौन-सी कुल-वधू है, जिसने कृष्ण की वंशी के स्वर में तन्मय होकर अपनी कुल-मर्यादा को छोड़ न दिया हो। भाव यह है कि जिस किसी ने भी कृष्ण की वंशी का शब्द सुन लिया वही अपनी सारी कुल-मर्यादा को छोड़ कर उसी को सुनने में लीन हो गई। वंशी की ध्वनि को सुनते ही सबकी लाज-शर्म हवा हो गई।

को छूट्यौ इहिं जाल परि, कत कुरंग अकुलात।
ज्यौं ज्यौं सुरझि भज्यौ चहत, त्यौं त्यौं उरझत जात ॥३८॥

शब्दार्थ—को=कौन। कत=क्यों। कुरंग=मृग। अकुलात=व्याकुल होता है। सुरझि=सुलझकर। भज्यौ चहत=भागना चाहता है।

भावार्थ—महाकवि बिहारीलाल कहते हैं कि हे मनुष्य रूपी मृग! तू इतना व्याकुल क्यों हो रहा है। इस संसार रूपी जाल में फँसकर भला कौन छूट सका है अर्थात् कोई भी नहीं छूटा। इससे ज्यों-ज्यों सुलझकर भागने का प्रयत्न किया जाता है त्यों-त्यों उलटा फँसता ही जाता है।

बुरौ बुराई जौ तजै, तौ चित खरौ डरातु।
ज्यौं निकलंकु मयंकु लखि, गनैं लोग उतपातु ॥३९॥

शब्दार्थ—तजै=छोड़ता है। खरौ=बहुत। डरातु=डराता है।

निकलंकु=निष्कलंक। मयंकु=चन्द्रमा। उतपातु=उत्पात, भयसूचक चिह्न।

भावार्थ—यदि कोई बुरा व्यक्ति अपनी बुराई छोड़ भी दे तो भी लोगों का मन उससे डरता ही है। जिस प्रकार निष्कलंक चन्द्रमा को देखकर लोग समझते हैं कि कुछ-न-कुछ उत्पात ही होगा।

चितु दै देखि चकोर त्यौं, तीजैं भजै न भूख।
चिनगी चुनै अँगार की, चुगै कि चंद-मयूख ॥४०॥

शब्दार्थ—चित दै=ध्यान देकर। तीजैं=तीसरे को। चंद-मयूख=चन्द्रमा की किरण। चिनगी=चिन्गारी।

भावार्थ—इस बात को ध्यान देकर देख लो, कि चकोर या तो चिन्गारी ही चबाता है या चन्द्रमा की किरणें ही पीता है। इन दोनों वस्तुओं के सिवा तीसरी किसी वस्तु को वह कभी स्वीकार नहीं करता।

चल्यौ जाइ, ह्याँ को करै, हाथिनु को ब्योपार।
नहिं जानतु, इहिं पुर बसैं, धोबी, ओड़, कुम्हार ॥४१॥

शब्दार्थ—हाथिनु=हाथियों का। जानतु=जानता है। इहिं=इस। पुर=नगर। ओड़=एक जंगली जाति।

भावार्थ—हे हाथियों के व्यापारी! तू यहाँ से चला जा। यहाँ हाथियों का व्यापार क्यों करता है, क्या तू नहीं जानता कि इस गाँव में तो धोबी, ओड़ और कुम्हार ही रहते हैं, जो गधों का व्यापार करते हैं। यहाँ हाथी खरीदने वाला कोई नहीं, सब गधों ही के ग्राहक हैं।

भाव यह है कि यहाँ गुणों का आदर करने वाला कोई नहीं है सब मूर्खों के ही ग्राहक हैं।

कहलाने एकत बसत, अहि मयूर मृग बाघ।
जगतु तपोबन सो कियौ, दीरघ-दाघ निदाघ ॥४२॥

शब्दार्थ—झहलाने=व्याकुल हुए। एकत=एक ही स्थान पर। अहि=साँप। मयूर=मोर। मृग=हरिण। बाघ=शेर। दाघ=गर्मी। दीरघ=बड़ी। निदाघ=ग्रीष्म ऋतु।

भावार्थ—साँप, मोर, मृग और बाघ ये परस्पर शत्रु जीव भी गर्मी से व्याकुल होकर एक ही स्थान पर ( किसी वृक्ष की छाया में ) पड़े हुए हैं। इस प्रकार ग्रीष्म ऋतु की भयंकर गर्मी ने मानो सारे संसार को ही तपोवन बना दिया है।

भाव यह कि तपोवन में ऋषियों के प्रभाव से शेर और हरिण आदि परस्पर शत्रु जीव भी अपना वैर-भाव छोड़कर एक साथ रहते हैं, इधर गर्मी के कारण भी ये जीव व्याकुल होकर इतने बेसुध हो गये हैं कि शेर को तो हरिण को खाने का ध्यान नहीं और इधर हरिण को यह पता नहीं कि यहाँ शेर बैठा है वह मुझे खा जायगा सो मैं भाग जाऊँ।

छकि रसाल सौरभ सने, मधुर माधुरी-गंध।
ठौर-ठौर झौंरत झंपत, झौंर-झौंर मधु-अंध ॥४३॥

शब्दार्थ—छकि=तृप्त होकर। रसाल=आम। सौरभ=सुगन्धि। ठौर-ठौर=स्थान-स्थान पर। झौंर-झौंर=भ्रमरों के समूह।

भावार्थ—आम की मंजरियों की मधुर सुगन्धि से तृप्त होकर स्थान-स्थान पर झूमते और झकोरे खाते हुए ये मधुर रस पीकर अंधे हुए भौंरों के झुंड के झुंड चले आ रहे हैं।

लटुआ लौं प्रभु-कर गहैं, निगुनी गुन लपटाइ।
वहै गुनी-कर तैं छुटै, निगुनियै ह्वै जाइ ॥४४॥

शब्दार्थ—लटुवा=लट्टू। लौं=समान। गहैं=पकड़ कर। लपटाइ=लिपेट देते हैं। निगुनी=डोर व गुणों से रहित। कर=हाथ। ह्वै जाइ=हो जाते हैं।

भावार्थ—भगवान् लट्टू के समान निगुण ( डोरी तथा विद्या आदि

गुणों से रहित ) भक्त को अपने हाथ में लेकर गुण से युक्त कर देते हैं। किन्तु यदि वही भक्त और लट्टू गुण युक्त हो जाने पर भगवान् के हाथ से छूट जाय तो फिर निर्गुण हो जाता है। भाव यह कि मनुष्य जब लट्टू को अपने हाथ में पकड़ता है तो पहले उस पर गुण—डोरी—नहीं लिपटी होती, पर मनुष्य उसे अपने हाथ में लेते ही उसे चलाने के लिए उस पर डोरी लिपेट देता है। उसके पश्चात् डोरी से युक्त होते ही जब लट्टू फिर मनुष्य के हाथ से नीचे पृथ्वी पर गिर पड़ता है तो उस पर लिपटी हुई डोर फिर हट जाती है। ठीक इसी प्रकार निर्गुण भक्त भी भगवान् के हाथों में जाकर सब गुणों से युक्त हो जाता है और उनकी शरण को छोड़ते ही फिर कोरा का कोरा रह जाता है।

लोपे, कोपे इन्द्र लौं, रोपे प्रलय अकाल।
गिरिधारी राखे सबै, गो, गोपी, गोपाल ॥४५॥

**शब्दार्थ**—**लोपे**=नष्ट कर देने के लिए। **कोपे**=क्रोध किया। **रोपे**=खड़ा कर दिया। **अकाल**=असमय में ही।

**भावार्थ**—इन्द्र ने क्रुद्ध होकर ब्रज-भूमि का नाश करने के लिए असमय में ही बड़ा भयंकर प्रलय लाकर खड़ा कर दिया, तब गिरिधारी गोवर्धन-पर्वत को उठाने वाले श्रीकृष्ण ने सब गौ, गोपी और ग्वालों की रक्षा कर ली।

कनक कनक तें सौगुनी, मादकता अधिकाय।
उहि खाये बौराय जग, इहि पाये बौराय ॥४६॥

**शब्दार्थ**—**कनक**=सोना और धतूरा। **मादकता**=नशा, मस्ती। **अधिकाय**=बढ़ाता है। **उही**=उसे। **जग**=संसार। **इहि**=इसे। **पाये**=पाकर। **बौराय**=पागल हो जाता है।

**भावार्थ**—महाकवि बिहारीलाल कहते हैं कि सोना अर्थात् धन-सम्पत्ति धतूरे से भी सौगुना अधिक नशा चढ़ाता है, क्योंकि धतूरे को

तो जब मनुष्य खाता है तभी पागल होता है, पर सोने या धन-सम्पत्ति को तो पाकर ही मनुष्य पागल हो जाता है। धतूरे को जब तक न खायें तब तक उसका कोई प्रभाव नहीं होता किन्तु धन के तो मिलते ही मनुष्य अपने आपे में नहीं रहता। इसीलिए कहा गया है कि धन का नशा धतूरे से भी अधिक है।

'कनक' शब्द के दो अर्थ होते हैं—सोना तथा धतूरा। पहले 'कनक' का अर्थ सोना तथा दूसरे 'कनक' शब्द का अर्थ धतूरा है।

**नहिं पराग, नहिं मधुर मधु, नहिं विकास इहि काल।**
**अली कली ही तें बँध्यो, आगे कौन हवाल ॥४७॥**

**शब्दार्थ—पराग**=फूलों की सुगन्धित धूलि। **मधुर**=मीठा। **मधु**=फूलों का रस। **विकास**=खिलना। **इहि काल**=इस समय। **अली**=भौंरा। **बँध्यो**=बँध गया। **हवाल**=दशा।

**भावार्थ**—कहते हैं कि महाकवि बिहारी के आश्रयदाता जयपुर-नरेश मिर्ज़ा राजा जयशाह अपनी नई रानी के प्रेम में इतने तन्मय हो गये थे कि वे राज्य के काम-काज भी भूल बैठे। यहाँ तक की सप्ताहों तक महलों से बाहर भी नहीं निकले। मन्त्री आदि किसी को भी महाराज को समझाने का कोई उपाय न सूझा। तब बिहारी ने उक्त दोहा लिख कर उनके पास महलों में भिजवाया। इस दोहे को पढ़ कर महाराजा बहुत प्रभावित हुए और उन्होंने राज-काज देखना प्रारम्भ कर दिया। साथ ही बिहारी को ऐसे ही और दोहे लिखने को कहा। बिहारी ने ऐसे सात सौ दोहे लिखे। प्रत्येक दोहे पर मिर्ज़ा राजा जयशाह ने बिहारी को एक-एक अशर्फी या सोने की मोहर इनाम में दी। इस दोहे का अर्थ इस प्रकार है-

कवि भौंरे को सम्बोधित करते हुए कहता है कि हे भौंरे! अभी इस कली पर न तो सुगंधित पुष्प-धूलि उत्पन्न हुई है और न पुष्प-रस ही उत्पन्न हुआ है। अभी तो यह पूरी तरह खिल भी नहीं पाई। तू इस

अधखिली कली से ही बँध गया तो जब यह पूरी तरह खिल जायगी तो तेरी न जाने क्या दशा हो जायगी। अर्थात् तेरे लिए यह उचित नहीं है कि इस अधखिली कली में ही बँध कर अपने आपको भूल जाय। भौंरे के रूप में यहाँ विलासी मिर्ज़ा राजा जयशाह को सम्बोधित किया गया है और कहा गया है कि उनको रनिवास को छोड़कर राज-काज की देख-भाल करनी चाहिए।

**नहिं पावस ऋतुराज यह, तज तरुवर मति भूल।**
**अपत भये बिन पाय हैं, क्यों नव दल फल-फूल॥४८॥**

**शब्दार्थ**—पावस=वर्षा ऋतु। ऋतुराज=वसन्त ऋतु। तरुवर=वृक्ष। मति=बुद्धि, ख्याल। तज=छोड़ दे। अपत=पत्तों से रहित और मान-मर्यादा से हीन। नव=नया। दल=पत्ता।

**भावार्थ**—महाकवि बिहारी वृक्ष को सम्बोधित करते हुए कहते हैं कि "हे वृक्ष! यह कोई वर्षा-ऋतु नहीं है, यह तो वसन्त-ऋतु है। तू अपने हृदय की इस भूल को दूर कर दे कि यह वर्षा ऋतु होगी। क्योंकि इस वसन्त-ऋतु में जब तक तेरे सारे पुराने पत्ते नहीं झड़ जायँगे, तब तक भला नये पत्ते, फल और फूल तुझे कैसे मिल सकते हैं? भाव यह कि वर्षा-ऋतु में वृक्षों के पुराने पत्ते भी रहते हैं और कुछ नये भी निकल आते हैं। वसन्त-ऋतु से पहले शिशिर-ऋतु में वृक्षों के पुराने सब पत्ते पहले झड़ जाते हैं फिर वसन्त में नये निकलते हैं। इसीलिए कहा गया है कि यह वर्षा-ऋतु नहीं कि जिसमें पुराने पत्तों के रहते हुए नये पत्ते भी निकल आयें। यह तो वसन्त-ऋतु है, जिसमें पुराने सब पत्ते झड़ जाते हैं। वृक्ष के रूप में, सम्राटों के अधीन रहने वाले सामन्त नरेशों को कहा गया है कि सम्राटों के दरबार में जब तक कोई मनुष्य अपनी मान-मर्यादा को तिलाञ्जलि नहीं दे देता तब तक वहाँ से कुछ प्राप्त नहीं कर सकता। अथवा इसका भाव यह भी हो सकता है कि जब तक मनुष्य

कष्ट सहन नहीं करता तब तक सुख-सम्पत्ति प्राप्त नहीं कर सकता।

संगति सुमति न पावहिं, परे कुमति के धंध।
राखौ मेलि कपूर में, हींग न होइ सुगंध ॥४६॥

शब्दार्थ—संगति=अच्छे आदमी का साथ। सुमति=अच्छी बुद्धि। कुमति=बुरी बुद्धि या बुरी बुद्धि वाले। धन्ध=धन्धा, व्यवहार।

भावार्थ—महाकवि बिहारीलाल जी कहते हैं कि जो लोग बुरी बुद्धि वालों के संसर्ग में रहते हैं, वे अच्छे लोगों की संगति में आकर भी सद्बुद्धि प्राप्त नहीं कर सकते। जैसे कि हींग को चाहे कपूर जैसे सुगन्धित पदार्थ में मिलाकर क्यों न रखो, पर वह कभी सुगन्धित नहीं होती। भाव यह कि सज्जनों के साथ रहकर भी दुष्ट अपनी दुष्टता नहीं छोड़ते।

तौ लगु या मन-सदन में, हरि आवैं किहिं बाट।
विकट जुरे जौ लगु निपट, खुलें न कपट कपाट ॥५०॥

शब्दार्थ—तौ लगु=तब तक। या=इस। सदन=महल, घर। मन-सदन=मनरूपी मन्दिर। हरि=भगवान्। बाट=मार्ग, रास्ता। विकट=मज़बूत। जुरे=बन्द हुए। जौ लगु=जब तक। निपट=सर्वथा, बिलकुल। कपाट=किवाड़। कपट-कपाट=कपटरूपी किवाड़।

भावार्थ—कवि कहता है कि तब तक तुम्हारे मनरूपी मन्दिर में भगवान् भला किस रास्ते से आ सकते हैं, जब तक कि उस मन-मन्दिर के बड़ी दृढ़ता से बन्द हुए कपटरूपी किवाड़ खुल नहीं जाते। भाव यह कि यदि मनुष्य अपने हृदयरूपी मन्दिर में भगवान् को बसाकर उनके दर्शन करना चाहता है तो उसे छल-कपट का परित्याग कर देना होगा। जब तक मनुष्य छल-कपट का त्याग नहीं कर देता, तब तक मनुष्य को भगवान् के दर्शन नहीं होते।

रनित भृंग घंटावली, झरित दान मधु नीरु।
मंद मंद आवतु चल्यौ, कुंजरु कुंज समीरु ॥५१॥

**शब्दार्थ**—**रनित**=शब्द करते हुए, गूँजते हुए। **भृंग**=भौंरे। **घण्टावली**=घण्टियों की पंक्तियाँ। **झरित**=झड़ता हुआ। **दान**=हाथियों के मस्तकों से बहने वाला मद-जल। **मधु**=पुष्प रस। **नीरु**=जल। **मंद मंद**=धीरे-धीरे। **आवतु**=आता है। **चल्यौ**=चलता हुआ। **कुंजरु**=हाथी। **कुंज**=झाड़ियाँ। **समीरु**=वायु।

**भावार्थ**—महाकवि बिहारीलाल वसन्त ऋतु की कुञ्जों में बहने वाली शीतल मन्द वायु का मस्त हाथी के रूप में वर्णन करते हुए कहते हैं कि यह कुञ्जों का वायु रूपी हाथी धीरे-धीरे चला आ रहा है। वसन्त-ऋतु में जो भौंरे गूंज रहे हैं वे ही मानो इस हाथी के घण्टे बज रहे हैं। और जो पुष्प-रस झड़ रहा है वही मानो उस हाथी के सिर का मद-जल बह रहा है। इस प्रकार हाथी में और कुञ्जों में बहती वसन्त की वायु में पूरी-पूरी समता प्राप्त होती है।

**पतवारी माला पकरि, और न कछू उपाउ।**
**तरि संसार पयोधि कौं, हरि नावैं करि नाउ ॥५२॥**

**शब्दार्थ**—**पतवारी**=पतवार, नाव चलाने के चप्पू। **पकरि**=पकड़ कर। **कछ**=कुछ। **उपाउ**=उपाय। **तरि**=तर जा, पार हो जा। **पयोधि**=समुद्र। **संसार-पयोधि**=संसार रूपी समुद्र। **नावैं**=नाम। **नाउ**=नाव।

**भावार्थ**—महाकवि बिहारीलाल संसार के लोगों को संसार-सागर से पार होने का उपाय बताते हुए कहते हैं कि माला रूपी पतवार को पकड़ लो और भगवान् के नाम को ही नाव बना लो। इस प्रकार संसार-रूपी सागर से पार हो जाओ; क्योंकि संसार-सागर से पार होने का अन्य कोई उपाय नहीं।

**यह बिरिया नहिं और की, तूँ करिया वह सोधि।**
**पाहन नाव चढ़ाइ जिहिं, कीने पार पयोधि ॥५३॥**

**शब्दार्थ**—**बिरिया**=बेर, अवसर। **करिया**=केवट। **सोधि**=ढूँढ़ ले। **पाहन**=पत्थर। **पाहन-नाव**=पत्थरों की नाव। **जिहिं**=जिसने। **कीने**=कर दिये।

**भावार्थ**—महाकवि बिहारीलाल जी सांसारिक प्राणियों को सम्बोधित करते हुए कहते हैं कि "हे मनुष्य! यह किसी दूसरे छोटे-मोटे केवट से पार होने का अवसर नहीं है। इसलिए तू उस दिव्य केवट या मल्लाह को अपने पार होने के लिए ढूँढ़, जिस भगवान् राम रूपी केवट ने नल और नील के द्वारा समुद्र में फेंके हुए पत्थरों को पानी पर नाव की भांति तैरा कर उन पत्थरों पर से ही बन्दरों को पार करा दिया था। भाव यह है कि संसार सागर से पार करने वाले भगवान् राम ही सर्वश्रेष्ठ केवट हैं। मनुष्य को उनकी ही शरण में जाना चाहिए।

**अधर धरत हरि कैं परत, ओठ दीठि पट जोति।**
**हरित बाँस की बाँसुरी, इन्द्रधनुष रंग होति।।५४।।**

**शब्दार्थ**—**अधर**=होठ। **धरत**=रखने पर। **हरि**=श्रीकृष्ण। **परत**=पड़ते हैं। **दीठि**=दृष्टि। **पट**=वस्त्र। **जोति**=कान्ति, झलक। **हरित**=हरी।

**भावार्थ**—श्रीकृष्ण के होठों पर रखी हुई हरे बाँस की वंशी पर उनके होठों की लाल दृष्टि या नेत्रों की श्याम और पीताम्बर की पीली झलक पड़ रही है। इस प्रकार वह वंशी इन्द्रधनुष के समान रंग वाली हो जाती है। भाव यह है कि इन्द्रधनुष में सात रंग होते हैं। कृष्ण के होठों पर रखी हुई वंशी में भी वे रंग स्पष्ट रूप से ही दिखाई देते हैं। जैसे कि हरे बाँस की वंशी में वंशी का अपना हरा रंग तो है ही। होठों की कान्ति पड़ने से लाल भी हो गई। पीताम्बर की कान्ति से पीली हो गई। नेत्रों की श्याम झलक भी पड़ रही है। इस प्रकार हरा, पीला, नीला और लाल ये चार रंग तो प्रत्यक्ष हो ही गये, शेष तीन रंग भी

उन चारों रंगों के मिश्रण से बन जाते हैं। इस प्रकार कृष्ण की वंशी इन्द्र-धनुप के समान सतरंगी हो जाती है।

कर लै सूँघि, सराहि हूँ, रहै सबै गहि मौनु।
गंधी गंध गुलाब की, गँवई गाहकु कौनु ॥५५॥

शब्दार्थ—कर=हाथ। सराहि=प्रशंसा करके। गहि=ग्रहण कर ली। गन्धी=इत्रादि सुगन्धित पदार्थ बेचने वाला। गन्ध=सुगन्धि। गँवई=छोटा गाँव। गाहकु=ग्राहक, खरीदार।

भावार्थ—हे इत्रादि सुगन्धित पदार्थ बेचने वाले गन्धी! इस छोटे से गाँव में तेरे गुलाब के इत्र का कोई ग्राहक नहीं है। क्योंकि यहाँ तो सभी तेरे इत्र को हाथ में लेते हैं उसे सूँघते हैं, उसकी सब प्रशंसा भी करते हैं और अन्त में चुप हो जाते हैं, खरीदता कोई भी नहीं। भाव यह है कि मूर्ख-मण्डली में कोई भी विद्वानों का आदर नहीं करता। मुँह से प्रशंसा भले ही कर लें पर उसकी सहायता कोई नहीं करता।

पटु पाखै, भखु काँकरै, सपर परेई संग।
सुखी परेवा, पुहुमि में, एकै तुहि, विहंग ॥५६॥

शब्दार्थ—पटु=पट, वस्त्र। पाखै=पंख, पर। भखु=भक्ष्य, भोजन, खाता है। काँकरै=कंकर-पत्थर। परेई=कबूतरी। संग=साथ। परेवा=कबूतर। पुहुमि=पृथ्वी।

भावार्थ—महाकवि बिहारीलाल जी सन्तोषी कबूतर को सम्बोधित करते हुए कहते हैं कि तेरे पंख ही तो वस्त्र हैं। कंकर खाकर भी तू अपना निर्वाह कर लेता है और तेरी प्रियतमा कबूतरी तेरे साथ सदा बनी रहती है। इस प्रकार हे कबूतर पक्षी! इस पृथ्वी में तू ही सब से अधिक सुखी है। भाव यह है कि जो मनुष्य सन्तोषी हैं, रूखा-सूखा जो भी मिल जाय वही खाकर निर्वाह कर लेते हैं, वे ही वास्तव में इस संसार में सुखी हैं।

कीनौ हूँ कोटिक जतनु, अब कहि काढ़े कौनु।
भौ मन मोहन रूप मिलि, पानी में कौ लौनु ॥५७॥

शब्दार्थ—कीनौ हूँ=करने पर भी। कोटिक=करोड़ों। जतनु=यत्न। कहि=किस प्रकार। काढ़े=निकाले। भौ=हो गया। लौनु=नमक।

भावार्थ—कवि कहता है कि अब तो मेरा मन श्रीकृष्ण के रूप में मिलकर उससे इस प्रकार एकाकार हो गया है कि कोई करोड़ों यत्न करने पर भी उसे कोई किसी प्रकार भी अलग नहीं कर सकता। जैसे कि पानी में मिले हुए नमक को कोई पानी में से नहीं निकाल सकता वैसे ही मेरे कृष्ण के रूप में मिले हुए मन को उससे कोई अलग नहीं कर सकता।

सोवत, जागत, सुपन बस, रस, रिस, चैन, कुचैन।
सुरति स्याम घन की सुरति, बिसरैंहूँ बिसरै न ॥५८॥

शब्दार्थ—सुपनबस=सुपने में। रस=आनन्द, खुशी। रिस=क्रोध। सुरति=स्मरण। स्याम घन=श्रीकृष्ण। सुरति=सूरत, स्वरूप। बिसरैंहूँ=भुलाने पर।

भावार्थ—कवि कहता है कि सोते, जागते या स्वप्न में, प्रेम में या क्रोध में, शान्ति में या अशान्ति में अथवा सुख में या दुःख में घनश्याम श्रीकृष्ण के स्वरूप की याद भुलाने पर भी तो नहीं भूलती। भाव यह है कि जब से भगवान् श्रीकृष्ण की साँवली सलोनी मूर्ति के दर्शन हुए तब से चौबीसों घण्टे उसी की याद आती है।

# मतिराम

## परिचय

जन्म-संवत् १६७४ मृत्यु-संवत् १७७३

आप शृङ्गार-रस के प्रमुख कवियों में गिने जाते हैं। ये भूषण के भाई हैं। ये बूँदी के महाराव भावसिंह के आश्रय में रहकर कविता लिखते रहे। आपकी कविता की भाषा रसानुकूल मनोहारिणी है। आपके भावों में स्वाभाविकता विद्यमान है।

आपके निम्न-निर्दिष्ट ग्रन्थ हिन्दी-साहित्य की स्थायी सम्पत्ति हैं—

ललित-ललाम, छन्दसार, लक्षणसार, साहित्यसार।

इन ग्रन्थों के अतिरिक्त 'रसराज' आदि में भी आपने कवि-हृदय खोलकर दिखा दिया है। आपकी प्रसादमयी एवं प्रांजल भाषा ने साहित्यिकों की रुचि को आपकी कविता के प्रति और भी सजग कर दिया है। राधाकृष्ण के प्रेम-चित्रण के अतिरिक्त आपने अन्योक्तियों द्वारा जो मार्मिक शिक्षाएँ दी हैं, उनका स्थान साहित्य में बहुत ऊँचा है।

# दोहे

## सार और आलोचना

आपने कविता में, राधा और कृष्ण का अलौकिक प्रेम जग के व्यवहार में किस प्रकार हितकर है, यह भली प्रकार स्पष्ट कर दिया है। राधा और कृष्ण का प्रेम अपने प्रकाश से हमारे अन्धकारमय जीवन में किस प्रकार ज्योत्स्ना की किरण फेंकता है इत्यादि वर्णन के साथ-साथ हमें अन्योक्तियों द्वारा कर्मनिष्ठा की भी शिक्षा सुचारु रूप से दी है।

आपकी भाषा भावानुगामिनी एवं मनोरंजक है। आपने दोहे जैसे छोटे छन्द में भाव-छटा को बहुत ही सुन्दर ढंग से छिटका है। आपकी शैली स्वाभाविक तथा रसिकों के हृदय में रस बहा देने वाली है।

**मंजु गुंज के हार उर, मुकुट मोर पर-पुंज।**
**कुंज विहारी बिहरियं, मेरेई मन-कुंज ॥१॥**

शब्दार्थ—मंजु=सुन्दर। गुंज=गुंजा, रत्ती। **उर=हृदय। पुंज**=समूह। **मोर-पर-पुंज**=मोरों के पंखों का समूह। **कुंज-बिहारी**=कुंजों में विहार करने वाले श्रीकृष्ण। **बिहरियं**=विहार कीजिए। **मन-कुंज**=मनरूपी कुंज।

भावार्थ—हृदय पर गुंजाओं—रत्तियों—की माला धारण किये हुए, मस्तक पर मोर के पंखों से सुशोभित मुकुट पहने हुए कुंज-विहारी—कुंजों में विहार करने वाले—हे श्रीकृष्ण! आप मेरे ही मनरूपी कुंजों में विहार कीजिए।

**राधा मोहन-लाल को, जाहि न भावत नेह।**
**परियौ मुठो हजार दस, ताकी आंखिन खेह ॥२॥**

शब्दार्थ—जाहि=जिसे। भावत=अच्छा लगता। नेह=प्रेम। आँखिनि=आँखों में। खेह=मिट्टी, धूल।

भावार्थ—जिनको राधा और कृष्ण का प्रेम अच्छा नहीं लगता, उनकी आँखों में दस हज़ार मुठी धूल पड़ जाय। भाव यह कि जो राधा-कृष्ण के प्रेम को बुरा समझते हैं, उन्हें लाख बार धिक्कार है।

तेरी मुख-समता करी, साहस करि निरसंक।
धूरि परी अरबिंद मुख, चंदहि लग्यौ कलंक ॥३॥

शब्दार्थ—समता=बराबरी। साहस=हौंसला, उत्साह। निरसंक=निश्शंक, निर्भय। अरबिंद=कमल। चंदहि=चन्द्रमा को।

भावार्थ—हे राधिके, कमल ने और चन्द्रमा ने तुम्हारे मुख की समता करने का साहस किया, इसलिए मानो कमल के मुख पर तो पुष्प-रज के कण रूप में धूल पड़ गई, और चन्द्रमा को कलंक लग गया। यद्यपि कमल में पराग और चाँद में कलंक स्वाभाविक है तथापि उसका यहाँ एक दूसरा कारण राधा के मुख की समता बताया गया है।

कहा भयौ मतिराम हिय, जौ पहिरी नँदलाल।
लाल मोल पावै नहीं, लाल गुंज की माल ॥४॥

शब्दार्थ—हिय=हृदय। लाल=एक प्रकार का लाल रंग का बहुमूल्य रत्न। गुंज=रत्ती।

भावार्थ—हे रत्तियों की माला, यदि श्रीकृष्ण ने भी तुम्हें अपने हृदय पर धारण कर लिया तो भी क्या हुआ। क्योंकि लाल रत्तियों की माला लाल रत्नों का मूल्य कभी नहीं पा सकती। अर्थात् छोटा मनुष्य किसी बड़े पद पर भी पहुँच जाय तो भी वास्तव में बड़ों के समान आदर नहीं पा सकता।

गुन औगुन कौ तनकऊ, प्रभु नहिं करत बिचार।
केतकि कुसुम न आदरत, हर सिर धरत कपार ॥५॥

**शब्दार्थ**—**औगुन**=अवगुण, दोष। **तनकऊ**=थोड़ा। **केतकि**=केवड़ा। **कुसुम**=पुष्प, फूल। **कपार**=कपाल, सिर।

**भावार्थ**—भगवान् अपने भक्तों के गुण या अवगुणों का विचार कभी नहीं करते। जैसे कि शिवजी केवड़े के सुगन्धित पुष्प को भी अपने सिर पर धारण नहीं करते, और कपाल को प्रेमपूर्वक धारण करते हैं। भगवान् किसी के गुण या दोषों पर विचार न कर सभी पर समान रूप से प्रेम करते हैं। (पौराणिक सिद्धान्तों के अनुसार भगवान् शंकर पर केवड़े का फूल नहीं चढ़ाया जाता और वे कपालों को धारण करते ।)

निज बल कौं परिमान तुम, तारै पतित बिसाल।
कहा भयौ जु न हौं तरतु, तुम खिस्याहु गोपाल ॥६॥

**शब्दार्थ**—**परिमान**=प्रमाण, माप। **तारै**=पार उतारे। **पतित**=नीच। **बिसाल**=विशाल, बड़ा। **जु**=जो। **तरतु**=पार उतारता। **खिस्याहु**=लज्जित होंगे।

**भावार्थ**—हे भगवन्, जितनी आप में शक्ति और सामर्थ्य थी, उतनी अपनी शक्ति के अनुसार आपने छोटे-मोटे कई पापियों का उद्धार कर दिया। किन्तु आप यदि मुझ एक महान् पापी का उद्धार नहीं कर पाये तो इसमें क्या हुआ; क्योंकि आप उतना ही तो कार्य कर सकते हैं जितनी आपमें सामर्थ्य है। पर स्मरण रखिए कि मेरा उद्धार न करने से आप ही को लज्जित होना पड़ेगा कि एक ऐसा बड़ा पापी आया जिसका उद्धार भगवान् भी न कर सके। (यह भक्त का भगवान् के प्रति व्यंग्य वचन है) भक्त लोग प्रायः इसी प्रकार के व्यंग्य-बाण सुना-सुना कर अपने उद्धार के लिए प्रभु को प्रेरित व उत्साहित किया करते हैं।

निडर बटोही बाट मैं, ऊखनि लेत उखार।
अरे गरीब गँवार तैं, काहै करत उजार ॥७॥

**शब्दार्थ**—**निडर**=बिना डर का, निर्भय। **बटोही**=यात्री।

**बाट**=रास्ता, मार्ग। **ऊखनि**=गन्ना, ईख। **उखार**=उखाड़ना। **तैं**=तूने। **काहे**=क्यों। **उजार**=उजाड़ना।

**भावार्थ**—हे गँवार! तू ईख के खेत को क्यों व्यर्थ में उखाड़ रहा है क्योंकि इसके लगे रहने से राह चलते यात्री इस ईख को तोड़ कर या उखाड़ कर उसका रस चूसकर अपने पथ-श्रम अर्थात् थकावट को मिटा लिया करते हैं। भाव यह कि दूसरों का उपकार करने वाले सज्जनों को दुर्जन हानि पहुँचाते ही रहते हैं।

**बसिबे कौं निज सरवरनि, सुर जाकौं ललचाहिँ।**
**सो मराल बकताल मैं, पैठन पावत नाहिँ।८॥**

**शब्दार्थ**—**बसिबे कौं**=बसने के लिए। **निज**=अपना। **सरवरनि**=सरोवर, तालाब। **सुर**=देवता। **जाकौं**=जिस के लिए। **ललचाहिँ**=ललचाते हैं। **मराल**=हंस। **बकताल**=बगुलों के तालाब। **पैठन**=प्रवेश, घुसना। **पावन**=पाते हैं। **नाहिँ**=नहीं।

**भावार्थ**—जिन तालाबों पर रहने के लिए देवता लोग भी ललचाते हैं, उस मानसरोवर पर हंसों के झुण्ड में बगुले नहीं टिक सकते। भाव यह कि सज्जनों में दुर्जन नहीं रह सकता।

**अद्भुत या धन को तिमिर, मो पै कह्यौ न जाइ।**
**ज्यौं ज्यौं मनिगन जगमगत, त्यौं त्यौं अति अधिकाइ॥९॥**

**शब्दार्थ**—**अद्भुत**=अनोखा। **तिमिर**=अंधेरा। **मो पै**=मुझ से। **कह्यौ**=कहना (कहा)। **मनिगन**=मणियों का समूह। **जगमगत**=जगमगाता है, चमकता है। **अधिकाइ**=अधिक, ज्यादा होता जाता है।

**भावार्थ**—इस धन का अंधकार बड़ा ही अद्भुत है; मैं इसका वर्णन नहीं कर सकता; क्योंकि ज्यों-ज्यों मणियों के समूह जगमगाते या चमकते हैं, त्यों-त्यों यह अंधकार बढ़ता ही जाता है। भाव यह है कि धन के आने पर मनुष्य की आँखों पर अँधेरा छा जाता है और अभिमान

का अंधकार ज्यों-ज्यों सम्पत्ति बढ़ती है त्यों-त्यों बढ़ता ही जाता है। धन बढ़ने पर मनुष्य बड़ा अभिमानी हो जाता है।

कोटि कोटि मतिराम कहि, जतन करौ सब कोइ।
फाटे मन अरु दूध मैं, नेह न कबहूँ होइ॥१०॥

शब्दार्थ—कोटि=करोड़ों। जतन=यत्न, उपाय। फाटे=फटे हुए। अरु=और। नेह=स्नेह, प्रेम तथा मक्खन।

भावार्थ—मतिराम कवि कहते हैं कि चाहे कोई करोड़ों यत्न क्यों न कर ले फिर भी फटे दूध और फटे मन में कभी भी स्नेह (प्रेम और मक्खन) नहीं निकल सकता। दो मित्रों के हृदय यदि फट जायँ, उनमें बैर-विरोध के भाव आ जायँ तो फिर उनकी वैसी मित्रता नहीं हो सकती जैसे फटे दूध से मक्खन नहीं निकल सकता।

सुबरन बरन सुबास जुत, सरस दलनि सुकुमार।
ऐसे चंपक को तजै, तैंहीं भौंर गँवार॥११॥

शब्दार्थ—सुबरन=सुवर्ण, सोना। बरन=वर्ण, रंग। सुबास=सुवास, सुगन्धि। जुत=युक्त, साथ। सरस=आनन्ददायक। दलनि=पंखुड़ियाँ, फूल का दल या पत्ती। सुकुमार=कोमल, मुलायम। चम्पक=चम्पा। तजै=छोड़े, त्यागे। तैंहीं=तू ही। भौंर=भौंरा। गँवार=मूर्ख।

भावार्थ—( भ्रमर का स्वभाव है कि वह उत्कट सुगन्धि वाले पुष्पों पर नहीं जाता। जिन पुष्पों की सुगन्धि भीनी-भीनी होती है उन्हीं का रस लेता है इसलिए वह चम्पे का रस भी नहीं ले पाता ) इसलिए कवि कहता है कि हे भौंरे, तू बड़ा मूर्ख है जो कि तूने स्वर्ण के समान वर्ण-वाली अत्यन्त कोमल और सुगन्ध से युक्त चम्पे की कली को भी छोड़ दिया अर्थात् उसके पास भी नहीं जाता। ( यहाँ किसी ऐसे व्यक्ति का

वर्णन किया जा रहा ... अपनी सर्वगुणसम्पन्न पत्नी का भी परित्याग कर दिया है।)

सुबरन बेलि तमाल सौं, घन सौं दामिनी देह।
तूँ राजति घनस्याम सौं, राधे सरिस सनेह ॥१२॥

**शब्दार्थ**—बेलि=बेल, लता। तमाल=एक काले रंग का वृक्ष। सौं=से। घन=बादल, मेघ। दामिनी=बिजली। देह=शरीर। राजति=सुशोभित होती है, अच्छी लगती है। घनस्याम=श्रीकृष्णजी। सरिस=सदृश, समान। सनेह=प्रेम, स्नेह।

**भावार्थ**—सोने की बेल तमाल वृक्ष से और बादल से बिजली का शरीर जिस प्रकार शोभित होता है, हे राधिका, सदृश स्नेह के कारण तू वैसे ही घनश्याम से शोभित होती है। भाव यह है कि तमाल वृक्ष, बादल और कृष्ण, इन तीनों श्याम वर्ण वालों से स्वर्णलता, बिजली और राधिका ये तीनों गौर वर्ण वाली अत्यन्त सुशोभित होती हैं। राधा और कृष्ण दोनों का प्रेम बराबर होने के कारण दोनों सुशोभित होते हैं।

अब तेरौ बसिबौ इहाँ, नाहिंन उचित मराल।
सकल सूखि पानिप गयौ, भयौ पंकमय ताल ॥१३॥

**शब्दार्थ**—बसिबौ=बसना, निवास करना। इहां=यहाँ। नाहिंन=नहीं। उचित=योग्य। मराल=हंस। सकल=सब। सूखि=सूख जाना। पानिप=जल। पंकमय=कीचड़ वाला हो। ताल=तालाब।

**भावार्थ**—हे हंस! अब तेरे लिए इस तालाब पर रहना उचित नहीं है, क्योंकि इस तालाब का पानी तो सारा सूख गया है और अब इसमें कीचड़ ही कीचड़ शेष रह गया है। किसी गुणी कवि को यहाँ यह कहा जा रहा है कि आश्रयदाता के निर्धन हो जाने पर अब तुझे यहाँ नहीं रहना चाहिए। गुणी पुरुष तभी तक कहीं टिक सकता है जब तक उसका भरण-पोषण होता रहे।

दुख दीनै हूँ सुजन जन, छोड़त निज न सुदेस।
अगरु डारियत आगि मैं, करत सुबासित देस ॥१४॥

शब्दार्थ—**दीनै**=देना। **सुजन**=सज्जन,साधु। **निज**=अपना। **सुदेस**=स्वभाव। **अगरु**=अगर, एक सुगन्धित पदार्थ। **डारियत**=डालना। **आगि**=आग। **सुबासित**=सुगन्धित। **देस**=देश।

भावार्थ—सज्जन दुःख देने पर भी अपना स्वभाव नहीं छोड़ता। जैसे अगर को आग में भो डालो तो भी वह सारे स्थान को सुगन्धित ही कर देता है।

भाव यह कि श्रेष्ठ पुरुप को चाहे कोई कितना ही कष्ट क्यों न दे पर वह तो दुःख में पड़ कर भी दूसरे का उपकार ही करता है तथा अपने सज्जनता के स्वभाव को कभी नहीं छोड़ सकता। जैसे अगर को जलाने पर भी वह सुगन्धि ही देता है अर्थात् आग में जल कर भी वह अगर दूसरों को सुगंधि द्वारा प्रसन्न करता है।

सुजस ओज-सौं साह-सुत, सिवा सूरसिरदार।
सरद चंद आतप कियौ, सुचि आतप इक बार ॥१५॥

शब्दार्थ—**सुजस**=सुयश। **ओज**=तेज। **साह**=शाहजी। **साह-सुत**=शाहजी का पुत्र। **सिवा**=शिवाजी। **सूरसिरदार**=शूरवीरों का शिरोमणि। **सरद**=शरद् ऋतु का। **चंद**=चन्द्रमा। **आतप**=चाँदनी **सुचि**=ज्येष्ठ मास। **आतप**=धूप। **इक**=एक।

भावार्थ—हे शाहजी के पुत्र शूरवीरों के शिरोमणि महाराज शिवाजी! आपने अपने सुन्दर यश और तेज से शरद् ऋतु के चन्द्रमा की चाँदनी और ज्येष्ठ मास की तेज़ धूप दोनों ही एक साथ प्रकट कर दिये हैं। भाव यह है कि कवि लोग यश को चाँदनी के समान शीतल और तेज को सूर्य की धूप के समान कहते हैं, इसलिए मानो शिवाजी के यश और प्रताप से धूप और चाँदनी एक साथ ही प्रकट होते हैं।

आपका यश तो चाँदनी के समान मित्रों को प्रसन्न करता है और तेज धूप के समान शत्रुओं को तपाता है।

पिसुन-बचन सज्जन चितै, सकै न फोरि न फारि।
कहा करै लगि तोय मैं, तुपक तीर तरवारि ॥१६॥

**शब्दार्थ**—पिसुन=चुगलखोर। सज्जन=साधु व्यक्ति, नेक आदमी। चितै=हृदयों को। सकै=सकना। फोरि=फाड़ना। फारि=फाड़ना। तोय मैं=जल में। तुपक=तोप। तीर=बाण। तरवारि=तलवार।

**भावार्थ**—चुगलखोरों की बातें सज्जनों के दो मिले हुए हृदयों को फोड़ या फाड़ नहीं सकतीं। पानी में लगी हुई तोप, तीर, तलवार और भाला उसका क्या बिगाड़ सकती हैं। जिस प्रकार तीर, तोप या तलवार के लगने पर पानी वैसे का वैसा ही रहता है; वैसे ही दुष्ट चुगलखोरों के इधर-उधर की बातें बनाने पर भी सज्जनों के मिले हुए हृदय अलग नहीं हो पाते। दुष्ट चाहे कितनी ही फूट डालने की चेष्टा करें तो भी दो सज्जनों के हृदय फट नहीं सकते।

अति सुढार अति ही बड़े पानिप भरे अनूप।
नाकमुकत नैनानि सौं, होड़ परि इहिं रूप ॥१७॥

**शब्दार्थ**—अति=बहुत, अत्यन्त। सुढार=सुडौल, सुन्दर। पानिप=कान्ति और जल। अनूप=अनुपम। नाकमुकत=नाक की लौंग या नाथ का मोती। नैनानि=आँखों।

**भावार्थ**—इस सुन्दरी के नाक के आभूषण के मोती और नैनों में मानो होड़सी लग गई है, क्योंकि दोनों ही सुन्दर, अनुपम और कान्ति से परिपूर्ण हैं। मोती भी सुन्दर है आँखें भी, मोती भी सुडौल, विशाल अच्छा बना हुआ है आँखें भी वैसी ही हैं, अतः मानो दोनों में होड़-सी लगी है कि कौन किस से सुन्दर है।

हाथी के मुखवाले गणेशजी। जगमाया=जगत की माता पार्वती। सुकुमार=बालक।

भावार्थ—गणेशजी महाराज अत्यन्त दानी, उदार और सज्जनों को सुख देने वाले हैं। वे जगज्जननी पार्वती के सुपुत्र और विश्व के वन्दनीय हैं। यहाँ पर कवि ने गणेश जी का वर्णन करते हुए उनकी उदारता आदि का दिग्दर्शन कराया है।

अंग ललित सित-रंग पट, अंग राग अवतंस।
हंस-बाहिनी कीजियै, बाहन मेरौ हंस ॥२१॥

शब्दार्थ—ललित=सुन्दर। सित=सफ़ेद। पट—वस्त्र। अंग-राग= लाली (माँग का सिन्दूर)। अवतंस=शिरोभूषण। हंसबाहिनी= हंस की सवारी करने वाली सरस्वती। बाहन=सवारी। हंस=प्राण।

भावार्थ—भगवती सरस्वती से प्रार्थना करता हुआ कवि कहता है कि अपने सुन्दर अंगों पर श्वेत वस्त्र धारण किये हुए और अपने मस्तक की माँग में सिन्दूर लगाये हुए, हे हंसवाहिनी सरस्वती माता! आप मेरे मन रूपी हंस को ही अपना वाहन बनाइये। अर्थात् हे भगवती सरस्वती! आप मेरे मन में ही वास कीजिए।

जो निसिदिन सेवन करै, अरु जो करै विरोध।
तिन्हैं परम पद देत प्रभु, कहौ कौन यह बोध ॥२२॥

शब्दार्थ—निसिदिन=रातदिन। परमपद=मोक्ष। बोध=समझ।

भावार्थ—भगवान् रावण आदि अपने विरोधियों का भी उद्धार कर देते हैं और भक्तों का भी, इसका वर्णन करते हुए कवि कहता है कि हे भगवन्! आपकी भी यह क्या समझ है कि जो लोग रात-दिन आपका भजन करते हैं, उन्हें तो भला आप मोक्ष देते ही हैं किन्तु जो लोग (रावण आदि) आपका विरोध करते हैं, उन्हें भी आप मोक्ष दे देते हैं। भगवान् शत्रु और मित्र को समभाव से देखते हैं।

पगीं प्रेम नँदलाल कैं, हमैं न भावत जोग।
मधुप राजपद पाइकै, भीख न माँगत लोग ॥२३॥

शब्दार्थ—पगीं=तन्मय हुई। भावत=अच्छा लगता। मधुप=भ्रमर ( उद्धव ), गोपियाँ उद्धव को प्रायः 'मधुप' नाम से सम्बोधित करती हैं।

भावार्थ—गोपियाँ उद्धव से कहती हैं कि हे भ्रमर अर्थात् उद्धव, नन्दलाल ( श्रीकृष्ण ) के प्रेम में तन्मय हुई हमें तुम्हारी यह योग की बातें अच्छी नहीं लगतीं। राज्य-पद को पाकर भला भीख माँगना किसको अच्छा लगेगा। भाव यह है कि जैसे राज्य पाकर कोई भीख नहीं माँग सकता वैसे ही श्रीकृष्ण के प्रेम के सामने तुम्हारे योग की बातें भी हमें अच्छी नहीं लगतीं।

मो मन मेरी बुद्धि लै, करि हर कौं अनुकूल।
लै त्रिलोक की साहिबी, दै धतूर को फूल ॥२४॥

शब्दार्थ—हर=शिव। त्रिलोक=तीनों लोक। साहिबी=स्वामित्व।

भावार्थ—हे मेरे मन, मेरी बुद्धि को लेकर भगवान् शंकर के अनुकूल बना दे, अर्थात् मुझे भगवान् शंकर का भक्त बना दे, क्योंकि उन पर भक्त केवल धतूरे के पुष्प चढ़ाकर ही तीनों लोकों का आधिपत्य प्राप्त कर लेता है। भाव यह कि भगवान् शंकर आशुतोष हैं, वे तत्काल प्रसन्न हो जाते हैं। अतः उन्हीं की भक्ति करनी चाहिए।

खल बचननि की मधुरई, चाखि साँप निज श्रौन।
रोम रोम पुलकित भए, कहत मोद गहि मौन ॥२५॥

शब्दार्थ—खल=दुष्ट। मधुरई=मधुरता। निज=अपने। श्रौन=कान। मोद=आनन्द। गहि=ग्रहण की।

